के रूप में जाननी चाहिए। हमारे लिए यह मानना कठिन है कि प्रारम्भिक मनुष्य में इतनी बुद्धि और निपुणता थी कि वह अपने विचारों को चित्र खींच कर प्रकाशित कर सकता था ( यह बात तो उन्नत सामाजिक अवस्था में ही सम्भव है )। प्रारम्भिक मनुष्य के बारे में हम केवल इतना ही मान सकते हैं कि वह धनुषाकार, दण्डाकार, ऋजु, वक्र इत्यादि रेखाएँ खींचकर इन संकेतों से ही अपने मन के भाव प्रकट कर सकता होगा।

(ख) अब लीजिए दूसरी धारणा। किसी एक सिक्के का मिल जाना इस बात का पर्याप्त साधक प्रमाण नहीं है कि प्रारम्भ में यह लिपि दाईं से बाईं ओर को लिखी जाती थी। ईसा की उन्नीसवीं शताब्दी के होल्कर के तथा इसके बाद के आन्ध्रवंश के शिला लेख की प्राप्ति[1] से अब पता लगता है कि वे सिक्के जिन पर ब्राह्मी लिपि दाईं से बाईं ओर को लिखी हुई है, सिक्के नहीं; शिलालेखों को अङ्कित करने के लिए वस्तुतः मुद्रा ( Stamps ) हैं, अतः उनके ऊपर वर्णों का विपर्यस्त दिशा में खुदा होना स्वाभाविक ही है।

(ग) यह बात भी याद रखने योग्य है कि एरण ( Eran ) वाले सिक्के से भी प्राचीनतर भट्टिप्रोलु के लेख में लिपि की दिशा बाईं से दाईं ओर को है।

(घ) डा० बुह्लर की पूर्वोक्त धारणाओं को जैसे चाहे वैसे लगा सकते हैं। ये धारणाएँ पूर्वोक्त वर्णमालाओं में न तो अत्यन्त साम्य ही सिद्ध

---

१ इन्दौर के एक सिक्के पर, जिस पर विक्रम संवत् १९४३ दिया है, "एक पाव आना इन्दौर" ये शब्द उलटे खुदे हुए हैं। एक और पुरानी मुद्रा पर "श्री रसपकुल" इन शब्दों में "श्री" तथा "प" उलटे खुदे हुए हैं। इसी प्रकार कुछ अन्य मुद्राओं पर भी उलटे खुदे हुए वर्ण देखने में आए हैं।

२ डा० बुह्लर ने भट्टिप्रोलु के लेख में, एरण (Eran) के सिक्के पर और अशोक के शासनों में पाए जाने वाले—प्राचीनतम—भारतीय लिपि के अक्षरों की तुलना प्राचीनतम सैमिटिक उत्कीर्ण लेखों में तथा असीरियन बाटों ( Weights )

करती हैं और न अन्योन्य अभेद (Mutual identity)। वह स्वयं भी अपने ही माने हुए सिद्धान्तों पर सब अवस्थाओं में दृढ़ नहीं रहता। जैसा कि एक बहुश्रुत लेखक ने इंग्लिश विश्वकोष में लिखा है, उसके सिद्धान्तों के अनुसार तो किसी भी वर्णमाला से किसी वर्णमाला का व्युत्पादन किया जा सकता है। फिर, डा० बुह्लर के व्युत्पादन की रीति में कई बातें असमाहित रह जाती हैं। उनमें से कुछ एक यहाँ दी जाती हैं :—

---

में उपलब्ध चिह्नों के साथ की है। इस तुलना के बाद उसने यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि प्राचीन ब्राह्मी लिपि के चवालीस अक्षर सैमिटिक चिह्नों के अन्दर मिल सकते हैं और सैमिटिक के सम्पूर्ण बाइस अक्षरों के प्रतिनिधि या अंशज इस लिपि में मौजूद हैं। इस लिपि के निकालने वालों ने अपने निर्माण का एक नियम निश्चित करके, सीधी चलने वाली रेखा के अनुकूल चिह्न कल्पित करने की इच्छा से विवश होकर और सब महाशिरस्क अक्षरों से कुछ ग्लानि होने के कारण कुछ सैमिटिक अक्षरों को उलटा कर दिया या उन्हें करवट के बल लिटा दिया और सिर के त्रिकोणों या द्विकोणों को बिल्कुल हटा दिया। ब्राह्मी लिपि की असली दिशा दाईं से बाईं ओर को थी, जैसा कि डा० बुह्लर ने एरण (Eran) के सिक्के की सहायता से सिद्ध करना चाहा है, बाद में जब दिशा बदली गई तब अक्षर भी दाईं से बाईं ओर को बदल दिए गए। व्युत्पादन के ये नियम निश्चित करके उक्त डाक्टर महोदय ने एक एक सैमिटिक अक्षर लिया है, इससे समानता रखने वाले ब्राह्मी अक्षर के साथ इसकी तुलना की है और तब यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि किस प्रकार असली अक्षर में हेर-फेर करके नकली अक्षरों का रूप रंग चमकाया गया है। कुछ उदाहरण लीजिए :—

(१) सैमिटिक 'त्सदे' (Tsade) को पहले उलटा कर दिया, दाहनी ओर की छोटी रेखा को सीधी खड़ी रेखा की ओर मुँह करके घुमा दिया। बाद में, इस सीधी खड़ी रेखा को बाईं ओर घुमा दिया और दिशा भी बदल दी। बस 'व' बन गया, यही 'व' भट्टिप्रोलु के लेख में 'च' पढ़ा जाता है अर्थात् भट्टिप्रोलु में 'च' का यही रूप है।

(१) ग 'ᥰ', ज 'ᥰ' और क '+' के सिर पर की विशालता।

(२) सैमिटिक 'नन्' (nun) को पहले उलटा किया। बाद में, अक्ष को जल्दी से लिखने के प्रयोजन से सीधी खड़ी रेखा के पैर के नीचे दोनों ओर वं जाती हुई पतित दण्डायमान रेखा खींच दी। इस प्रकार ⊥ (=ब्राह्मी 'न') बन गया।

इस रीति से डा० बुह्लर ने पहले तो सब बाईस सैमिटिक अक्षरों के प्रतिनिधि भूत बाईस ब्राह्मी अक्षर खोज निकाले हैं, फिर इन बाईस में से किसी को स्थानान्तरित करके, किसी को छेत-पीटकर, या किसी में सीधी किसी में वक्र किसी में अपूर्ण वृत्ताकार रेखाएँ जोड़कर, बनाए हुए 'व्युत्पादित' अक्षरों के विकास को समझाया है। तात्पर्य यह है कि उसने ब्राह्मी के चवालीस के चवालीस अक्षरों का सम्बन्ध सैमिटिक के आदर्शभूत बाईस अक्षरों से यथा कथंचित् जोड़ दिया है।

अब रही बात कि भारतीयों ने यह काम किया कब? सैमिटिक उत्कीर्ण लेखों, मैसा (Messa) के पत्थर तथा असीरियन (Assyrian) बाटों (weights) के समय को देखते हैं तो भारतीयों के इस काम का काल ८९० ई. पू. और ७५० ई. पू. के बीच मालूम होता है, सम्भवतया "७५० ई. पू. की ओर ही अधिक हो"। इसके बाद उक्त डाक्टर महोदय ने उस पुराने काल का निश्चय करने का यत्न किया है जिसमें भारतीय लोग व्यापार करने के लिए समुद्र के मार्ग से फ़ारिस की खाड़ी तक जाया करते थे; क्योंकि, डाक्टर महोदय का विचार है कि सैमिटिक लिपि भारत में मैसोपोटेमिया (Mesopotamia) के मार्ग से पहुँची होगी। आगे चलकर वे कहते हैं कि महत्त्वपूर्ण अक्षर असली या बहुत कम परिवर्तित रूप में व्यापारियों ने अपने हाथ में ही गुप्त रक्खे। बाद में वे ब्राह्मणों को सिखा दिए गए और ब्राह्मणों ने उनको विकसित करके ब्राह्मी लिपि का आविष्कार कर डाला। परन्तु अक्षरों को विकसित रूप देने में कुछ समय लगा होगा। भट्टिप्रोलु के लेख से अनुमान होता है कि कई अक्षरों के रूपों में कई बार रद्दो-बदल हुआ है। सारा विकास अवश्य एक क्रम से हुआ होगा जिसके लिए हम काफ़ी वक्त मान लेते हैं। इस तरह इस लिपि के विकास की समाप्ति ५०० ई. पू. में हो चुकी होगी।

(२) ब्राह्मी के क '+' का सैमिटिक ता (Taw) '+' के साथ अभेद। यदि सैमिटिक वर्णमाला का 'λ' यह अक्षर भारतीय लोग 'क' के रूप में ले सकते थे तो उन्होंने सैमिटिक ता (Taw) '+' को अपनी (ब्राह्मी) लिपि में 'λ' इस रूप में विकृत क्यों किया? ब्राह्मी के '+' इस अक्षर को ही सैमिटिक ता (Taw) '+' का स्थानापन्न क्यो न रहने दिया और सैमिटिक के एक और 'λ' इस अक्षर को ब्राह्मी का 'क' क्यों न बनाया गया, इत्यादि इत्यादि[1]।

(३) इस सिद्धान्त में यह बात भी स्पष्ट नहीं की गई कि प्रारम्भ में तो नही, बाद में लिखने की दिशा क्यों बदली गई। वर्णमाला के स्वभाव में यह बात देखी जाती है कि यह जिधर से जिधर को आविष्कार के काल में लिखी जाती थी बाद मे भी उधर से ही उधर को लिखी जाती है। दिशा बदलना नए आविष्कार से कम कठिन काम नहीं है। उताहरणार्थ, दशम-लव लगाने की रीति भारत में आविष्कृत हुई थी। प्रारम्भ में यह, बाईं से दाईं ओर को लगाया जाता था। जब इसे सैमाइट वर्ग के देशो ने ग्रहण कर लिया तब भी इसके लगाने की रीति से बाईं से दाईं ओर को ही रही। इसी प्रकार खरोष्ठी के लिखने की रीति भी आज तक नही बदली है, [यह दाईं से बाईं ओर को लिखी जाती है]।

(४) बुह्लर ने सन्दिग्ध साध्य को सिद्ध पक्ष मान कर प्रयत्न किया। उसने यह मान लिया था कि ग्रीक लिपि फ़ीनिशियन (Phoenician) लिपि से निकली है। परन्तु आज तो इस सिद्धान्त पर भी सन्देह हो रहा है।

---

१ ब्राह्मी की उत्पत्ति सैमिटिक वर्णमाला से नहीं हुई, इस विचार की पोषक कुछ और युक्तिया ये हैं:—

(क) एक ही ध्वनि के व्यञ्जक वर्ण दोनों वर्ण लिपियों में परस्पर नहीं मिलते हैं। (ख) भिन्न भिन्न वर्णों की प्रतिनिधिभूत ध्वनियों में परस्पर भेद है। जैसे; ब्राह्मी ग किन्तु सैमिटिक गिमेल (gimel)। (ग) सैमिटिक वर्णमाला में मध्यवर्ती (medial) स्वरों के लिए कोई चिह्न नहीं है और न उसमें ह्रस्व-दीर्घ का ही भेद अंगीकृत है।

(५) यदि यह मानें कि एक जाति ने अपनी वर्णमाला दूसरी जाति की वर्णमाला से निकाली है तो यह मानना पहले पड़ेगा कि उन दोनों जातियों का परस्पर मिलना-जुलना, एक दूसरे के यहाँ आना-जाना हुआ करता था। परन्तु अभी तक इसका प्रमाण भी नहीं मिल सका है। यदि सम्भवतः इस प्रकार का मेल-जोल कभी हुआ भी होगा तो समुद्रतट-वास्तव्य जातियों का हुआ होगा। अतः यदि भारतीय लिपि कभी किसी दूसरी जाति की लिपि से निकाली हुई हो सकती है, तो दक्षिणी सैमिटिक जातियों की लिपि से निकाली हुई हो सकती है; परन्तु डा० बुह्लर ने इसका प्रत्याख्यान किया है।

(६) निज़ाम राज्य के अन्दर प्रागैतिहासिक टीलों की खुदाई ने वर्ण-माला को इतिहास के आश्रय से निकाल कर प्रागैतिहासिक काल में पहुँचा दिया है। वस्तुतः ऐसा ही होना भी चाहिए। कुछ युक्तियों के बलपर विश्वास करना पड़ता है कि वर्णमाला का जन्म प्रारम्भिक मनुष्य के जीवन काल में और अङ्गोपचय बाद में हुआ होगा इस सम्बन्ध में नीचे लिखी कुछ बातें ध्यान देने योग्य हैं:—

(क) हैदराबाद राज्य के टीलों में से निकले हुए मिट्टी के बर्तनों की बनावट ऐसी है जो १५०० ई. पू. से पहली ही होनी चाहिए।

(ख) मद्रास के अजायबघर में रखे हुए मिट्टी के कुछ बर्तन उत्तर पाषाणयुग के हैं जो ३००० ई. पू. से पहले के ही होने चाहिएँ।

(ग) अनन्तरोक्त बर्तनों पर कुछ चिह्न मध्यवर्ती स्वरों को भी कम से कम पाँच चिह्न प्राचीनतम ब्राह्मी लिपि के वर्णों से बिल्कुल मिलते हैं।

(घ) ऐसा प्रतीत होता है कि उनमें कुछ चिह्न मध्यवर्ती स्वरों को भी प्रगट करने के लिए मौजूद हैं। उदाहरणार्थ, ओ-कार तथा इ-कार के लिए भी चिह्न मिलते हैं।

अतः यदि हम भारत के प्रागैतिहासिक मृणमय पात्रों पर अङ्कित सङ्केतों को ब्राह्मी लिपि के अक्षरों का पूर्वरूप मानें तो यह बिल्कुल युक्ति संगत होगा।

(७) इन बर्तनों पर रचयिता के नाम के प्रारम्भिकवर्ण को प्रकट करने वाले एक एक अक्षर भी देखे जाते हैं। इस प्रकार लिखने की रीति मिस्र और यूरोप में भी प्रचलित थी और यह भारतीयों को भी अविदित नहीं थी। इस बात से भी ब्राह्मी लिपि इतिहास से पूर्व के समय में विद्यमान सिद्ध हो जाती है।

(८) भारतीय अजायबघर ( Indian Mūseum ) के प्रागैतिहासिक प्राचीन पदार्थों के संग्रह में उत्तरपाषाण युग के दो पाषाणखण्ड पड़े हैं। उनका उत्तरपाषाणयुगीय होना निर्विवाद है। उन पर एक नहीं अनेक अक्षर अङ्कित हैं। उनमें से एक पाषाणखण्ड पर म्, आ, त् ये तीन अक्षर मिलाकर अङ्कित हैं। दूसरे पाषाणखण्ड पर चार अक्षर हैं। ये अक्षर ब्राह्मी वर्णमाला के वर्णों से हूबहू मिलते हैं।

(९) साहित्य के साक्ष्य से भी हमारे सिद्धान्त का समर्थन होता है:—

(क) ईकार उकार इत्यादि का वर्णन छान्दोग्य उपनिषद् में पाया जाता है। यथा; अग्निरीकारः।

(ख) ऐतरेय आरण्यक में शब्दगत सन्धि की विधि वर्णित है।

(ग) शतपथ ब्राह्मण में भिन्न भिन्न वेदों के पदों की सङ्कलित संख्या और काल का लघुतम भाग ( एक सेकण्ड का सत्रवाँ भाग ) निरूपित है। यह कार्य लिपिकला के ज्ञान के बिना सम्भव नही था।

(घ) ऋग्वेद में अष्टकर्णी गौ ( वह गौ जिसके कानों पर आठ का अङ्क अङ्कित हो ) इत्यादि का वर्णन है।

(ङ) आर. रॉथ ( R. Roth ) ने ठीक ही कहा है कि वेदों की लिखित प्रतियों के बिना कोई भी व्यक्ति प्रातिशाख्यग्रन्थों का निर्माण नहीं कर सकता था।

(च) वैदिक काल में अत्यन्त ऊँची संख्याएँ व्यवहार में लाई जाती थीं, व्याकरणशास्त्र का विकास बहुत प्राचीन काल में ही काफी ज्यादा हो चुका था, ( यह बात लिपिकला के आविष्कार के बाद ही हुई थी पहले नहीं ), जुए के पासों तथा पशुओं के ऊपर संख्या के अङ्क डालने के उल्लेख

मिलते हैं। इन सब बातों से प्रमाणित होता है कि भारतीयों को लिपिकला का अभ्यास बहुत प्राचीन से था।

मौखिक अध्यापन की रीति से हमारे मत का प्रत्याख्यान नहीं हो सकता; कारण, वैदिक मन्त्रो के शुद्ध उच्चारण की शिक्षा के लिए ऐसा होना अपरिहार्य था।

## (२) ब्राह्मी के अर्थ-ज्ञान का इतिहास।

फीरोज़शाह तुग़लक की आज्ञा से अशोक का तोपरा वाले शिलालेख का स्तम्भ देहली ले जाया गया था। फीरोज़शाह ने इस लेख का अर्थ जानने के लिए जितने प्रयत्न हो सकते थे किए किन्तु उसे निराश ही रहना पड़ा। सब से पहले १७८५ ई० चार्लेस विल्किन्स ने दो शिलालेख पढ़े—एक बंगाली राजा नारायणपाल (१२०० ई०) का और दूसरा राधाकान्त शर्मा द्वारा लिखित १३०० ई० का चौहान वाला। इसी सन् में जे. ऐच् हैरिङ्गटन ) (J H Herrington) ने गुप्तवंश तक की पुरानी नागार्जुन की और बरबर की गुफाओं का मौखरि नृप अवन्तिवर्मा का एक शिलालेख पढ़ा। इससे गुप्तराजवंश द्वारा प्रयुक्त वर्णमाला का आधे के करीब पता लग गया।

अपने सुप्रसिद्ध ग्रन्थ 'राजस्थान' के लिए सामग्री सञ्चय करते हुए कर्नल टॉड (Col Todd) ने १८१८ से १८२३ ई० तक कई शिलालेखो का पता लगाया। ये शिलालेख ५वीं से १५वीं शताब्दी तक के हैं और इनके अर्थ का ज्ञान एक विद्वान् पण्डित ज्ञानचन्द्र की सहायता से हुआ था।

१८३४ ई० में कप्तान ऐ. ट्रायर (Captain A Trayer) ने प्रयाग वाले शिलालेख का कुछ भाग पढ़ा और डा० मिल (Dr Mill) ने इस के बाकी हिस्से को भी पढ डाला।

१८३७ ई० में डा० मिल ने स्कन्दगुप्त के भितारी (Bhitari) वाले शिलालेख को पढ़ा। इस समय तक वलभी राजाओं के अनेक शिलालेख भी पढ़े और समझे जा चुके थे। १८३७-३८ ई० में जेम्ज़ प्रिंसेप (James Princep) ने गुप्तवंश के गिरनार इत्यादि स्थानो के अनेक शिलालेख पढ़े। इस प्रकार गुप्त-वर्णमाला का ज्ञान बिलकुल पूर्ण हो गया।

ब्राह्मी-लिपि का पढ़ना फिर भी बहुत कठिन बना रहा। १७६५ ई० में सर विलियम जोंस (Sir William Jones) के उपयोग के लिए अलोरा (Allora) गुफाओं के छोटे-छोटे शिलालेखों की कुछ एक ज्यों की त्यों प्रतिलिपियाँ तैयार की गई। उक्त महाशय ने उन्हें कर्नल मिल्फ़ोर्ड (Col. Milford) के पास भेज दिया जिसने एक पण्डित के भुलावे में आकर उनको बिल्कुल ही अशुद्ध पढ़ा।

१८३४-३५ ई० में जे. प्रिंसेप ने देहली से अशोक के शिलालेख की ज्यों की त्यों प्रतिकृति प्राप्त की और यह समझकर कि इसके वर्णों की आकृति गुप्त-शिलालेखों के वर्णों की सी ही है उसने बड़ी बारीकी से उनकी परस्पर तुलना प्रारम्भ की। इस रीति से उसने कई वर्ण पहचान लिए। बाद में स्टिवैन्सन (Stevenson) ने इस दिशा में प्रयत्न करके और अधिक सफलता प्राप्त कर ली।

## (४) कौटल्य का अर्थशास्त्र।

(क) दक्षिणभारत की साहित्यसेवा—कौटल्य का अर्थशास्त्र उन ग्रन्थों में सबसे अधिक महत्त्वशाली ग्रन्थ है जिन्हे लिखकर दक्षिण[1] भारतीयों ने संस्कृत साहित्य की सेवा की है। जब से इसका पता लगा है तब से प्राचीन भारत की संस्कृति और सभ्यता के सम्बन्ध में हमारे विचार क्रान्ति के क्षेत्र बन गए हैं। इसका पता लगने से पहले भारतीय राजनीतिशास्त्र में शून्य समझे जाते थे। आम राय यह थी कि भारतीय सभ्यता ने केवल 'विचार'-क्षेत्र में ही चमत्कार दिखलाया था 'क्रिया'-क्षेत्र मे यह बुरी तरह फेल रही थी। कौटल्य के अर्थशास्त्र में राज्य-सिद्धान्तों का ही नहीं प्रबन्ध की सूक्ष्म बातों का भी वर्णन है। इसका विषय-क्षेत्र बहुत विस्तीर्ण है। इससे हमें राजा के विविधविध कर्तव्यों का, गाँवो के बसाने की रीतियों का, भूमि, खेती और व्यापार की समस्याओं का, कलाओं और शिल्पों को उन्नत करने की विधियों का, मद्य इत्यादि मदकारी वस्तुओं पर नियन्त्रण रखने का, जङ्गलों और

१ दाक्षिणात्यों के कुछ अन्य उल्लेखनीय ग्रन्थ हैं:—भास के तेरह नाटक भामहका भामहालङ्कार, और अवन्तिसुन्दी कथा।

खानों से लाभ उठाने के ढङ्ग का, सिंचाई का, अकाल में/किए जाने वाले कामों का, अपराधियों को दण्ड देने के विधान का, तथा इसी प्रकार की और अनेक बातों का पता लगता है। इस अर्थशास्त्र की बड़ी विशेषता यह है कि इसमें हमें सिद्धान्त और क्रिया का सुन्दर समन्वय देखने को मिलता है। इस कारण संस्कृत के इन ग्रन्थों का महत्त्व ग्रीक के अरस्तू तथा अफ्लातून के ग्रन्थों से भी अधिक है।

(ख) रचयिता—(अ) सौभाग्य से कौटल्य के अर्थशास्त्र के रचयिता के विषय में स्वयं ग्रन्थ का आभ्यन्तरिक प्रमाण प्राप्त है। ग्रन्थ के अन्त के समीप यह श्लोक आया है:—

येन शास्त्रं च शस्त्रं च नन्दराजगता च भूः।
अमर्षेणोद्धृतान्याशु तेन शास्त्रमिदं कृतम्॥

आगे चलकर अन्त में कहा गया है:—

स्वयमेव विष्णुगुप्तश्चकारसूत्रञ्च भाष्यञ्च॥

अर्थात्—"शास्त्रों पर टीका लिखने वालों में कई प्रकार का व्याघात दोष देकर विष्णुगुप्त ने स्वयं [ यह ] शास्त्र और [ इस पर ] भाष्य लिखा है[1]।"

(आ) बाह्य-प्रमाण के सम्बन्ध में निम्नलिखित बातें ध्यान में रखने योग्य हैं:—(१) कामन्दक ने अपने नीतिशास्त्र का प्रयोजन कौटलीय अर्थशास्त्र का संक्षेप करना बतलाया है और अपने ग्रन्थ के प्रारम्भ में विष्णुगुप्त को प्रमाण किया है। (२) दशकुमारचरित के आठवें उच्छ्वास में दण्डी ने कहा है:—

इयमिदानीमाचार्यविष्णुगुप्तेन मौर्य्यार्थे षड्भिः श्लोकसहस्रैःसंक्षिप्ता॥

१ असली पाठ के रूप में और भी उद्धरण दिए जा सकते हैं। उदाहरणार्थ-

(क) कौटिल्येन कृतं शास्त्रं विमुच्य ग्रन्थविस्तरम्।१।१॥

(आ) कौटिल्येन नरेन्द्रार्थे शासनस्य विधि-कृतः।२।१०॥

इससे प्रकट है कि कौटिल्य और विष्णुगुप्त एक ही व्यक्ति के वाचक हैं

इसके अतिरिक्त, राजा के दैनिक कर्तव्यों का निरूपण करते हुए दण्डी ने कौटलीय अर्थशास्त्र के कुछ स्थल ज्यों के त्यों उद्धृत कर दिए हैं। दशकुमारचरित मे सोमदत्त के चरित में उसने कौटलीय अर्थशास्त्र का फिर उल्लेख करते हुए लिखा है:—

कौटिल्य-कामन्दकीयादि-नीतिपटलकौशल..... ।

(३) जैनधर्म के नन्दिसूत्र में, पञ्चतन्त्र में, सोमदेवकृत नीतिवाक्यामृत मे और कालिदासकृत ग्रन्थों पर मल्लिनाथीय टीका में चाणक्य के अर्थशास्त्र के उल्लेख या उद्धरण उपलब्ध होते हैं।

(४) चन्द्रगुप्त मौर्य के साथ चाणक्य का सम्बन्ध अवश्य था। यह बात वक्ष्यमाण प्रमाणों से सिद्ध होती है:—

क)। विष्णुपुराण कहता है:—

नवैव तान् नन्दान् कौटिल्यो ब्राह्मणः समुद्धरिष्यति।
......कौटिल्य एव चन्द्रगुप्तं राज्येऽभिषेक्ष्यति॥

इसी प्रकार भागवत पुराण भी कहता है:—

नवनन्दान् द्विजः कश्चित् प्रपन्नानुद्धरिष्यति।
स एव चन्द्रगुप्तं वै द्विजो राज्येऽभिषेक्ष्यति॥

वायु, मत्स्य और ब्रह्माण्ड पुराणों मे भी ऐसे ही वचन मिलते हैं।

ख)॥ जैन[1] तथा बौद्ध[2] साहित्य में प्राप्य पुष्कल उल्लेखों से भी उल्लिखित वचनों की पुष्टि होती है।

ग)॥। मुद्राराक्षस के कथानक में भी नौनन्दों का वध करा चुकने के बाद चन्द्रगुप्त मौर्य के शासन को सुदृढ़ करने के लिए किए हुए चाणक्य के प्रयत्नों का वर्णन है।

---

१ इस बारे में मुख्य मुख्य जैन ग्रन्थ ये हैं:—स्थविरावलीचरित, नन्दिसूत्र और ऋषिमण्डलप्रकारणवृत्ति। २ इस बारे में मुख्य मुख्य बौद्ध ग्रन्थ ये हैं.—बुद्धघोषकृत समन्तपशादिका (विनयपिटक की एक टीका) और महावंश-टीका।

(५) चाणक्य के कई नाम प्रसिद्ध थे। यह बात अभिधानचिन्तामणि नामक कोष के नीचे अवतारित श्लोक से प्रमाणित होती है:—

वात्स्यायने मल्लनागः कुटिलश्चणकात्मजः।
द्रामिलः पक्षिलस्वामी विष्णुगुप्तोऽङ्गलश्च सः॥

प्रतीत होता है उसका असली नाम विष्णुगुप्त था। चणक का पुत्र होने से वह चाणक्य और शायद कुटल गोत्र के सम्बन्ध से कौटल्य कहलाया। वह कुटिल नीति का पक्षपाती था अतः कौटिल्य भी कहलाता है। अन्य नाम अधिक प्रसिद्ध नहीं हैं।

(६) क्या यह ग्रन्थ एक ही व्यक्ति की कृति है ? इस अर्थशास्त्र के मूल में ही बहत्तर बार 'इति चाणक्यः' 'नेति चाणक्यः' ऐसे वचन पाए जाते हैं। इसी का अवलम्ब लेकर प्रो० हिलब्रैंड (Hillebrandt) ने कह डाला है कि यह ग्रन्थ किसी एक व्यक्ति की कृति नहीं है, चाणक्य की कृति होने की तो और भी कम आशा है। उक्त महाशय के मत से यह एक ही प्रस्थान (School) के कई लेखको की रचना है; क्योंकि निरुक्त और महाभाष्य में हम 'इति यास्कः' और 'इति पतञ्जलिः' ऐसे वाक्य कही भी नही पाते हैं। प्रो० जैकोबि (Jachobi) ने इस मत का घोर विरोध किया है। भारत के अनेक लेखकों ने अपने ग्रन्थों में अपने ही नाम का प्रयोग प्रथम (अन्य) पुरुष में किया है। इसका कारण स्पष्ट है—वे स्वाभिमान—दोष के भागी होना नहीं चाहते थे। नानक, कबीर, तुलसीदास तथा अन्य अनेक कवियो ने ऐसा ही किया है। यह सिद्ध करने के लिए पर्याप्त प्रमाण हैं कि इस ग्रन्थ ने अपने प्रस्थान (School) को जन्म दिया है प्रस्थान ने ग्रन्थ को नहीं:—

(१) कामन्दक ने इस ग्रन्थ के रचयिता का उल्लेख विस्पष्टतया एक व्यक्ति के रूप में किया है और उसके ग्रन्थ में ऐसे किसी सम्प्रदाय या प्रस्थान (School) के उल्लेख का आभास तक नहीं पाया जाता।

(२) लेखक ने ग्रन्थ एक विशेष उद्देश्य को लेकर लिखा है। यह ग्रन्थ के प्रारम्भ में कहता है:—पृथिव्या लाभे पालने च यावन्त्यर्थशास्त्राणि

पूर्वाचार्य्यैः प्रस्थापितानि प्रायशस्तानि संहृत्यैकमिदमर्थशास्त्र कृतम् । इस अर्थशास्त्र के अन्दर कहीं भी व्याघात दोष नहीं पाया जाता है।

(३) यदि चाणक्य के बाद का कोई लेखक इस ग्रन्थ का रचयिता हो तो 'इति चाणक्यः' 'नेति चाणक्यः' और 'इत्याचार्याः' इत्यादि वाक्य कुछ अर्थ न रक्खें, क्योकि, तब तो स्वयं चाणक्य एक आचार्य होता।

(४) स्वयं कौटिल्य ने एक सौ चौदह बार पूर्वाचार्यों का उल्लेख करके उनके विचारों की तीव्र आलोचना की है।

(५) मूल ग्रन्थ में लेखक का नाम अथवा उल्लेख सर्वत्र एक वचन मे हुआ है।

(६) ग्रन्थ के प्रारम्भ में बडी सावधानी से तैयार की हुई विषयानुक्रमणी है जिसमे रूप-रेखा और निर्माण का असाधारण ऐक्य देखा जाता है।

इस ग्रन्थ के लिखे जाने से पहले भी अर्थशास्त्रविषयक अनेक ग्रन्थ मौजूद थे और चाणक्य ने उनमें काट-छाँट या रद्दो-बदल करके यह ग्रन्थ तैयार किया था। यह बात स्वयं इस ग्रन्थ के मूल-पाठ से भी सिद्ध होती है। यह भी ठीक हो सकता है कि उसे अपने ग्रन्थ के निरूपणीय विषयों के लिए बहुत सी आवश्यक सामग्री राज्य के अधिकारियों से प्राप्त हो गई होगी, परन्तु यह ग्रन्थ चाणक्य की मौलिक रचना नही है, यह सिद्ध करने वाला कोई प्रमाण नहीं है।

## (ग) ग्रन्थ का रचनाकाल।

(१) डा० शामशास्त्री के द्वारा किए हुए इस ग्रन्थ के अनुवाद[1] के लिए लिखी हुई अपनी संक्षिप्त भूमिका में डा० फ्लीट ने इस ग्रन्थ का सम्भाव्यमान निर्माण-काल, ३२१-२९६ ईसा से पूर्व माना है प्रो० जेकोबि, डा० टॉमस (Thomas) तथा कई अन्य विद्वान् भी इस विचार से सहमत हैं।

(२) प्रो० जॉलि ( Jolly ) के विचार से यह ग्रन्थ कामसूत्र से मिलता जुलता है, और कामसूत्र ईसा की चौथी शताब्दी में लिखा गया था, अतः

१ मैसूर से १९२३ ई० में प्रकाशित।

यह भी प्रायः उसी समय का हो सकता है। उक्त प्रोफ़ैसर ने मुख्यतया इस बात पर विश्वास किया है कि मेगास्थनीज़ ( Megasthenese ) ने चाणक्य के नाम का उल्लेख नहीं किया है। परन्तु आधुनिक अनुसन्धानों के आधार पर माना जाता है कि मेगास्थनीज़ का साक्ष्य अधिक विश्वसनीय नहीं है। उदाहरणार्थ, उसने लिखा है कि भारतीय लोग लिपि-कला नहीं जानते हैं; परन्तु आजकल इस बात पर कोई भी विद्वान् विश्वास नहीं कर सकता है। प्रो० जॉली स्वयं स्वीकार करते हैं कि मेगास्थनीज़ भारतीय भाषाओं और साहित्य से परिचित नहीं था अतः उसका साक्ष्य अल्बेरूनि के साक्ष्य से बहुत कम मूल्य रखता है। सच तो यह है कि चाणक्य के अर्थशास्त्र में मौर्यकाल से पूर्व के भारत का चित्र देखने को मिलता है[1]। यदि मेगास्थनीज़ अत्यन्त सूक्ष्म-पर्यवेक्ष्य होता तब भी उसकी और चाणक्य की बातों में अनैक्य स्वाभाविक था। "चाणक्य के विषय में मेगास्थनीज़ चुप है" यह कोई युक्ति नही। मेगास्थनीज़ ने तो कहीं नन्दों का भी नाम नहीं लिया; फिर चाणक्य का नाम लेने की क्या आशा हो सकती है?

(२) प्रो० विंटरनिट्ज़ (Winternitz) और प्रो० कीथ[3] (Keith) ने

---

१ इस अर्थशास्त्र में आलिखित समाज की कुछ रीति-नीति ये हैं:—

(क) राजनीतिक अपराध करने पर ब्राह्मण का वध विहित है।

(ख) राज्य-हित के लिए मन्दिरों को लूटने में दोष नहीं है।

(ग) विशेष परिस्थितियों में विवाह-विच्छेद ( Divorce ) वैध है।

(घ) पति मर जाए या बहुत अधिक समय के लिए विदेश चला जाए तो स्त्री दूसरा विवाह कर सकती है।

(ङ) अथर्व-वेदोक्त जादू-टोना प्रचलित था।

(च) वैश्वानर, सङ्कर्षण और महाकच्छ की उपासना कर्तव्य है।

(छ) तरुणी होने पर कन्याओं को वर चुनने की स्वतन्त्रता थी।

(ज) ब्राह्मण शूद्र की पत्नी से विवाह कर सकता था।

(झ) ब्राह्मण सैनिक का व्यवसाय ग्रहण कर सकते थे।

२ कैलकटा रिव्यूज ( अप्रैल ) १९२४ ई। ३ जर्नल आव् रायल एशियाटिक सोसायटि १९१६ ई ( १३० )

इस ग्रन्थ का निर्माण-काल ईसा की चौथी शताब्दी माना है। विंटरनिट्ज़ के मत से इसका रचयिता कोई राजनीतिज्ञ नहीं बल्कि कोई पण्डित है। परन्तु इस मत मे इस तथ्य के ऊपर ध्यान नहीं दिया गया कि भारतवर्ष में एक ही व्यक्ति पण्डित और राजनीतिज्ञ दोनों का कार्य कर सकता है; माधव और सायण दोनों भाई बड़े योग्य अमात्य, साथ ही, वेदों और भारतीय दर्शन के धुरन्धर विद्वान् भी थे।

(४) कुछ विद्वानो ने बड़ा कल्पनापूर्ण विचार प्रकट करने का साहस किया है। उनका कथन है कि कौटिल्य ('कुटिल' बाबू) कोई ऐतिहासिक पुरुष नहीं था। परन्तु हम ऊपर कह चुके हैं कि उसका असली नाम विष्णुगुप्त था, कौटिल्य उसका उपनाम है जो उसके कुटिल नीति का पक्षपाती होने के कारण प्रसिद्ध हो गया है।

(५) चन्द्रगुप्त मौर्य के साथ चाणक्य का भारी सम्बन्ध यह सिद्ध करता है कि वह ई० पू० चौथी शताब्दी में हुआ था; और 'नरेन्द्रार्थे' 'मौर्यार्थे' इत्यादि वाक्यों से यह भी विश्वास करना पड़ता है कि यह ग्रन्थ चन्द्रगुप्त मौर्य के जीवन-काल में ही लिखा गया था।

(६) युता, राजुका, पाषण्डेषु, समाज, महामाता इत्यादि पारिभाषिक शब्द कौटलीय अर्थशास्त्र के समान अशोक के शासन-लेखों में भी पाए जाते हैं। कुछ शब्द ऐसे भी हैं जो किसी विशिष्ट अर्थ में प्रयोग में लाए गए हैं और बाद में 'अप्रयुक्त' हो गए हैं।

(७) चाणक्य के अर्थशास्त्र में और अशोक के शासन-लेखों में कुछ एक एक जैसे विधान पाये जाते हैं। उदाहरण के लिए, चक्रवाक, शुक और शारिका इत्यादि पक्षियो की हत्या करना वर्जित है, दवाइयों के काम में आनेवाले पौदो का बोना और सड़कों तथा पगडण्डियों के किनारे कुओ का खुदवाना विहित है।

(८) कोई कोई कहते हैं कि इस अर्थशास्त्र की शैली एवं बाह्य रूपरेखा से प्रतीत होता है कि यह जितना प्राचीन माना जाता है उतना प्राचीन नही हो सकता है। परन्तु ऐसा कहने वालों को जानना चाहिए

कि ग्रन्थ के मूलपाठ से ही ज्ञात होता है कि असली ग्रन्थ छै हज़ार श्लोकों और डेढ़ सौ अध्यायों के रूप में था; किन्तु आजकल के प्रचलित ग्रन्थ में काफ़ी गद्य भी है। इस समस्या को सुलझाने के लिए किसी किसी ने एक आसान उपाय बताते हुए कहा है कि इस अर्थशास्त्र के बाह्य रूप-रङ्ग में ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों में कुछ परिवर्तन हुआ है। इसको समर्थन करने वाली बात यह है कि दण्डी से पहले के सब लेखकों ने अर्थशास्त्र के जितने भी उद्धरण दिए हैं वे सब श्लोक-बद्ध और दण्डी के बाद के लेखकों द्वारा दिए हुए उद्धरण गद्यात्मक हैं। अनुमान किया जाता है कि सूत्रात्मक ग्रन्थ लिखने की प्रथा ईसा की पाँचवीं शताब्दी में प्रारम्भ हुई होगी जब याज्ञवल्क्य स्मृति ( लगभग २५० ई० ) तैयार हो चुकी थी। किन्तु इस 'परिवर्तन—' वाद के प्रवर्तकों ने यह नहीं बतलाया कि यह परिवर्तन किसने किया, क्यों किया, और किस के लाभ के लिए किया ? विश्वास तो यह है कि इस अर्थशास्त्र के सार्वभौम आदर ने समय और प्रक्षेपकों के ध्वंसकारी हाथ से इसकी रक्षा अवश्य की होगी। इसी के साथ एक बात और भी है। कौटलीय अर्थशास्त्र के प्रारम्भ में सुव्यवस्थित एक प्रकरणानुक्रमणिका दी गई है तथा इसकी रचना पहले से ही अच्छी तरह तैयार किए हुए एक ढाँचे पर हुई प्रतीत होती है। निस्सन्देह,भारत में जाल-साज़ी का बाज़ार काफी गर्म रह चुका है; परन्तु इनका क्षेत्र 'भगवान्' का या मनु, याज्ञवल्क्य और व्यास जैसे ऋषि-मुनियों का नाम था। ऐसी बातों का सम्बन्ध ऐतिहासिक व्यक्तियों के साथ नहीं देखा जाता है। यह पौदा भारत की भूमि में नहीं उगा है।

इस बारे में दण्डी का साक्ष्य बड़े महत्त्व का है। आजकल उपलभ्यमान कौटलीय अर्थशास्त्र दण्डी के हाथ में अवश्य रहा होगा, क्योंकि उसने इसमें से कई स्थल ज्यों के त्यों उद्धृत किए हैं। वह इसका भी ज़िक्र करता है कि 'यह राष्ट्रनीति-विद्या अब आचार्य विष्णुगुप्त ने मौर्य के लिए छै हज़ार श्लोकों में संक्षिप्त करके कलम-बद्ध कर दी है'—'इयमिदानीमाचार्यविष्णुगुप्तेन मौर्यार्थे षड्भिः श्लोकसहस्रैः संक्षिप्ता'। इससे प्रकट है कि

दण्डी से ( ईसा की ७वीं श० ) पहले रूप का कोई परिवर्तन नहीं हुआ होगा। तब क्या रूप का यह परिवर्तन ७वीं शताब्दी के बाद हुआ? ऐसा अनुमान किसी ने प्रकट नहीं किया। भवभूति ने चाणक्य के अर्थशास्त्र का उद्धरण सूत्र रूप में दिया है, परन्तु दण्डी और भवभूति के बीच पचास साल से भी कम का अन्तर है और इतना समय सूत्र शैली के विकास के लिए पर्याप्त नहीं माना जा सकता है।

इसके अतिरिक्त मूलग्रन्थ आप कहता है कि सूत्र और भाष्य दोनों का रचयिता विष्णुगुप्त है—'स्वयमेव विष्णुगुप्तश्चकार सूत्रं च भाष्यं च'। अतः हमें यह मानने के लिए कोई कारण दिखाई नहीं देता है कि ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों में इस अर्थशास्त्र के बाह्य रूप में परिवर्तन हुआ होगा। अब रही छै हज़ार श्लोकों की बात। इसका उत्तर देने में हम पी० वी० काणे ( P V Kane ) के इस कथन से पूर्णतया सहमत हैं कि यहाँ श्लोक का तात्पर्य छन्द ही नहीं बल्कि बत्तीस वर्णों का सङ्घ है।

(घ) शैली—कौटलीय अर्थशास्त्र की शैली आपस्तम्ब, बौधायन तथा अन्य धर्मसूत्र ग्रन्थों की शैली से बहुत मिलती जुलती है। इसमें गद्य-पद्य का सम्मिश्रण पाया जाता है। इसमें गद्य और पद्य एक दूसरे के पूरक हैं। एक के बिना दूसरा अपूर्ण रहता है। इसके अतिरिक्त, इसमें सूत्र और भाष्य दोनों स्वयं ग्रन्थ-रचयिता के लिखे हुए हैं। कहीं कहीं भाष्य में उपनिषद् और ऊर्ध्वकालीन ब्राह्मणों की भाषा का रङ्ग-ढङ्ग देखने में आ जाता है। ग्रन्थ में आदि से अन्त तक स्थूलालेख्य ( Plan ) और निर्माण की आश्चर्यजनक एकता पाई जाती है। कुछेक पद पाणिनि के व्याकरण के नियमों का उल्लङ्घन करते हुए देखे जाते हैं। उदाहरणार्थ, औपनिषत्क के स्थान पर औपनिषदिक, रोचन्ते के रोचयन्ते और चातुरश्चिका के चतुरश्रिका आया है।

---

# नामानुक्रमणिका

## (५) पञ्जाब विश्वविद्यालय के परीक्षा-प्रश्न ।

### १९२१

(१) नाटककार की हैसियत से विशाखदत्त और कालिदास में परस्पर क्या भेद है ?

(२) पुराने समय में भिन्न भिन्न श्रेणी के पुरुषों द्वारा प्रयोग में लाई हुई नाटकों की भिन्न भिन्न बोलचाल की भाषाओं की प्रकृति (Nature) के बारे में आप नाटकसाहित्य से क्या अनुमान करते हैं ?

(३) किरातार्जुनीय जिस श्रेणी से सम्बन्ध रखता है काव्य की उस श्रेणी की विशेषताएँ लिखिए । इस श्रेणी के अन्य प्रधान प्रधान ग्रन्थों के और उनके रचयिताओं के नाम लिखकर उनके रचनाकालों पर भी प्रकाश डालिए ।

(४) मुद्राराक्षस का काल निश्चित कीजिए ।

(५) दण्डी का समय प्रायः ईसा की ८ वीं शताब्दी में माना जाता है । इस मत के प्रतिकूल अपनी युक्तियाँ दीजिए ।

### १९२३

(१) संस्कृत रूपकों में प्रायः आनेवाली नाना प्राकृत भाषाएँ कौन कौनसी हैं और क्यों ?

(२) उत्तररामचरित सुखान्त नाटक है या दुःखान्त ? वाल्मीकि की और भवभूति की रामायणी कथा में कितना भेद है ?

(३) भवभूति 'प्रकृति-वर्णन' का कवि है, इस पर एक टिप्पणी लिखिए और अपने विचारों के पोषक उद्धरण दीजिए ।

या

भवभूति एक दार्शनिक कवि है, इस पर एक टिप्पणी लिखिए और अपने विचारों के पोषक उद्धरण दीजिए ।

(४) प्रो॰ मैक्डॉनल का कथन है:—"संस्कृत की अवस्था प्रायः वही रही है और अभी तक है जो यहूदियों में हिब्रू की है या 'मध्यकाल' में लैटिन की थी" । इस पर टीका-टिप्पणी कीजिए ।

(५) महाभारत के टीकाकारों के नामों तथा समयों का उल्लेख करके

इस ग्रन्थ की उस अवस्था का वर्णन कीजिए जो भारत के 'मध्यकालीन'[2] साहित्य में प्रतिबिम्बित है।

(६) प्रो. मैक्समूलर का मत है कि समग्र साहित्यिक प्रवृत्ति एक लम्बे समय तक शान्त रही, और फिर ईसा की छठी शताब्दी में संस्कृत साहित्य का पुनरुत्थान हुआ। इसकी आलोचना कीजिए।

१९२४

(१) शैली, विद्वत्ता और कवि-प्रतिभा की दृष्टि से भारवि और भवभूति की समता और विषमता दिखलाइये।

(२) कहते हैं उत्तररामचरित में भवभूति कालिदास से भी आगे बढ़ गया है। इसकी आलोचना कीजिए।

(३) प्रो. मैक्डॉनल ने कहा है—"एक तरफ़ तो संस्कृत के नाटक यूनानी सुखान्त नाटकों से मिलते जुलते हैं दूसरी ओर ये एलिज़ाबेथ के समय के नाटकों से, विशेषकर शेक्सपियर के नाटकों से अत्यन्त आश्चर्यजनक समता रखते हैं"। इस पर टीका-टिप्पणी कीजिए।

(४) इस बात के प्रमाण दीजिए कि पुराने काल में संस्कृत केवल साहित्य की या पाठशालाओं की ही भाषा नहीं थी प्रत्युत हिमालय और विन्ध्यागिरि के बीच सारे उत्तरभारत में वस्तुतः बोली जाती थी।

१९२५

(१) आप महाकाव्य से क्या समझते हैं?

(२) मल्लिनाथ के बारे में आप क्या जानते हैं?

(३) प्रधान प्रधान वैष्णवपुराणों के नाम लिखकर भागवत पुराण के काल और वर्ण्य विषय पर विचार कीजिए।

(४) कालिदासीय मेघदूत पर एक प्रतिभा-पूर्ण टिप्पणी लिखिए।

(५) प्रो० मैक्डॉनल का विचार है कि भारतीय संस्कृत नाटक पर यूरोपियन नाटक का कोई प्रभाव नहीं, यह एक स्वतन्त्र जातीय-विकास है। इस पर प्रकाश डालिए।

---

१ योरुप के इतिहास में 'मध्यकाल' का अभिप्राय १००० ई० से १४०० ई० तक या अधिक विस्तृत अर्थ लेने की दशा में ६०० ई० से १५०० ई० तक माना जाता है। २ भारतीय इतिहास के मुस्लिम काल में उत्पन्न।

(६) नाटककार भवभूति का संक्षिप्त जीवन-परिचय दीजिए, और बतलाइये कि उसकी श्रेणी के प्राचीनतर व्यक्तियों के लिए हुए ग्रन्थों से उसके ग्रन्थों में क्या भेद है ?

१९२६

(१) प्रातिभिक उपार्जनाओं, शैली और कविता की दृष्टि से भारवि और भवभूति की समता-विषमता प्रतिपादित कीजिए।

(२) भवभूति का प्रेम-विषयक क्या विचार था ? इस पर एक टिप्पणी लिखिए और अपने विचार की पुष्टि में ग्रन्थ से उद्धरण दीजिए।

(३) वर्तमान अवस्था तक पहुँचने के महाभारत के विकास का वर्णन कीजिए। इसके अन्तिम सम्पादन का समय कौन सा है ?

(४) संस्कृत के काव्यों के काल पर शास्त्रों से क्या प्रकाश पड़ता है ?

(५) संस्कृत रूपक की विशेषताएँ क्या हैं ? कालिदास के रूपको पर एक संक्षिप्त टिप्पणी लिखिए।

(६) बाण की शैली पर एक संक्षिप्त टिप्पणी लिखिए।

१९२९

(१) भवभूति और कालिदास में से आप किसे पसन्द करते हैं और क्यों ?

(२) भवभूति और कालिदास दोनो में से अपनी याद के कोई से पाँच श्लोक लिखकर बतलाइये कि आप ने उन्हें क्यों याद किया है ?

१९३०

(१) वर्तमान भारतीय-आर्यिक भाषाओं का उनके प्राचीनतम काल तक का विकास-इतिहास लिखिए और बतलाइये कि क्या भाषा सम्बन्धी आधारों पर आर्यों के असली निवास-देश का निश्चय करना सम्भव है ?

(२) भास और कौटिल्य के बारे में आप क्या जानते है ?

(३) संस्कृत रूपक की उत्पत्ति और क्रमिक वृद्धि का इतिहास बतलाइये।

१९३१

(१) कहा जाता है कि प्रकृति के कोमल अंगों और अंशो का वर्णन करने में कालिदास परन्तु उसके गौरवशाली एवं उदात्त अंगो तथा अंगों

का वर्णन करने में भवभूति बढ़कर है। उदाहरण देकर इस कथन की व्याख्या और आलोचना कीजिए।

१९३१

(१) आर्य संस्कृत कविता की विशेषताएँ प्रकट कीजिए। आर्यसंस्कृत के विकास का इतिहास लिखिए।

(२) कालिदास की कविता के काल, निर्माण-स्थान और उसकी शैली के बारे में प्रचलित भिन्न भिन्न वादों का वर्णन करके उनकी पूर्ण आलोचना कीजिए।

(३) निम्नलिखित के विषय में आपको क्या मालूम है?—

बिल्हण, बुद्धचरित, दण्डी, गाथा की भाषा, जयदेव, कल्हण, महाभाष्य, मल्लिनाथ, वत्सभट्टि, माघ, चम्पू।

(४) संस्कृत के गद्य काव्यों के और लोकप्रिय कथाग्रन्थों के नाम तथा उनके रचयिताओं के नाम लिखिए और हो सके तो गद्य-काव्य और लोकप्रिय कथाग्रन्थ इन दोनों का काल-निर्णय कीजिए।

१९३२

(१) डा० भण्डारकर ने कहा है कि कालिदास रस को व्यञ्जना या लक्षणा द्वारा प्रकट करता है परन्तु भवभूति ओजस्विनी भाषा द्वारा। उदाहरण देकर इस कथन की आलोचना कीजिए।

(२) किसी ने कहा है कि मालतीमाधव भवभूति की सब से पहली रूपकात्मक कृति है। आप इससे सहमत हैं या नहीं अपनी युक्तियाँ देकर इस पर विचार कीजिए।

(३) कालिदास या भवभूति का काल-निर्णय कीजिए।

१९३५

(१) (क) आगे लिखे में से किन्हीं तीन पर संक्षिप्त किन्तु विस्पष्ट टिप्पणियाँ लिखिए ( अप्रासंगिक लिखने से अङ्क कट जाएँगे ):—

पद्मगुप्त, श्रीहर्ष, भर्तृहरि, दण्डी, भारवि और सुबन्धु।

(ख) अनुरूप उदाहरण देकर जयदेव की कविता के सौष्ठव और गौरव की आलोचना कीजिए।

या

सचिव शुकनास द्वारा चन्द्रापीड को दी हुई शिक्षा को ध्यान में रखकर बाण की काव्य-निर्माण-शक्ति तथा राजनीतिज्ञता का अभिप्रशंसन (Appreciation) लिखिए।

(ग) काल तथा रचयिता का नाम देकर वक्ष्यमाण में से किन्हीं तीन का परिचय दीजिए:—

(१) मालविकाग्निमित्र,

(२) शिशुपालवध,

(३) मालतीमाधव,

(४) बृहत्कथा, और

(५) हितोपदेश।

(सूचना—संयत तथा प्रकरणप्रवण रहिए।)

१९३६

(१) नीचे लिखे प्रश्नों में से किन्हीं तीन के उत्तर दीजिए:—

(क) हमारी साहित्य-धारा के दोषों को प्रकाशित करने वाली बात गद्य-काव्य के किसी पुराने दृष्टान्त के अभाव से बढ़कर और कोई नहीं है। इस कथन की व्याख्या कीजिए और इस पर प्रकाश डालिए।

(ख) संक्षेप में वर्णन कीजिए कि उत्कीर्ण लेखों के साक्ष्य ने राज-दर्बारी काव्यों की प्रारम्भिक उन्नति को किस प्रकार सिद्ध किया है।

(ग) आगे लिखे हुओं में से किन्हीं तीन पर संक्षिप्त टिप्पणी दीजिए:—

अश्वघोष, गुणाढ्य, भास, गीतगोविन्द और तन्त्राख्यायिका।

(घ) संस्कृत साहित्य में गद्य-लेखक की हैसियत से बाण का क्या स्थान है?

(ङ) संक्षेप में दिखलाइये कि औपदेशिक जन्तु-कथा-साहित्य के लिए यूरोप भारत का किस प्रकार ऋणी है।

१९३७

१—नीचे दिए हुए प्रश्नों में से किन्हीं तीन के उत्तर देने या प्रयत्न कीजिए:—

(क) "एक अर्थ में, उक्त वाद के अनुसार लिखे गए शिलालेखों की कविता का सर्वाङ्गीण उदाहरण लेना हो तो, समुद्रगुप्त की हरिषेणरचित प्रशस्ति में मिलेगा जो प्रयाग में एक स्तम्भ पर उत्कीर्ण है और जो सम्भवतया ३५० ई० से पूर्व कभी लिखी गई थी"। इस कथन की व्याख्या कीजिए और इस पर प्रकाश डालिए।

(ख) कालिदास के समय पर एक टिप्पणी लिखिए या उसकी शैली तथा उसके कविजनोचित गुणों की अभिप्रशंसा (Appreciation) कीजिए।

(ग) कथा और आख्यायिका का वास्तविक भेद निर्दिष्ट करके इस सम्बन्ध में प्राचीन अलङ्कारशास्त्रियों के सिद्धान्त का निरूपण कीजिए।

(घ) गुणाढ्य के महान् ग्रन्थ बृहत्कथा के बारे में आपको क्या विदित है? आपके बृहत्कथाविषयक ज्ञान के आधार क्या क्या हैं?

(ङ) संस्कृत के सङ्गीत काव्यों (Lyrical Poems) के नाम लिखकर प्रत्येक पर वर्णनात्मक टिप्पणी लिखिए।

## १९३८

१—नीचे के प्रश्नों में से किन्हीं तीन के उत्तर दीजिए:—

(क) अश्वघोष ने संस्कृत काव्य-साहित्य की जो सेवा की है, उसका मूल्य आँकिए।

(ख) "कालिदास को प्राप्त करके संस्कृत-काव्य-शैली ने निस्सन्देह परमपद प्राप्त कर लिया है; कारण, कालिदास की कृति में अलङ्कारों के ऊपर रस का अधिकार है। इसमें अलङ्कार अपनी शोभा के अन्दर रस को छुपा नहीं रहे हैं बल्कि इसके चमत्कार को बढ़ा रहे हैं।"

उक्त कथन को विशद और विस्पष्ट कीजिए।

(ग) भवभूति के ग्रन्थों का उनके निर्माण काल के क्रम से संक्षिप्त परिचय देकर उसकी कला की संक्षिप्त अभिप्रशंसा लिखिए।

(घ) वक्ष्यमाण में से किन्हीं तीन पर वर्णनात्मक छोटी छोटी टिप्पणियाँ लिखिए:—

(१) भट्टारहरिचन्द्र,
(२) राजशेखर,
(३) हरिषेण,

(४) राघवपाण्डवीय,

(५) ऐडोल वाला शिलालेख, और

(६) अर्थ शास्त्र ।

(ङ) आप कल्हण के, उसके काल के तथा ग्रन्थ के विषय में क्या जानते हैं ?

## १६३६

१—अधोलिखित में से किन्हीं तीन पर श्रम कीजिए:—

(क) "महाकाव्य (Epic) साहित्य जैसा कि अश्वघोष के ग्रन्थों में देखने को मिलता है, बहुत पहले समय में विकसित हो चुका था, इस विचार का समर्थन शिलालेखो के साक्ष्य से होता है" इस कथन की सदृष्टान्त व्याख्या कीजिए ।

(ख) संस्कृत के प्रधान प्रधान सङ्गीत काव्यों (Lyrical Poems) का संक्षिप्त परिचय दीजिए ।

(ग) बाण के, उसके काल के तथा ग्रन्थो के सम्बन्ध में आप क्या जानने हैं ?

(घ) भारवि की मुख्य कृति का परिचय देकर इस कवि की कला की अभिप्रशंसा पर भी एक टिप्पणी लिखिए:—

(ङ) अधोलिखित में से किन्हीं तीन पर वर्णनात्मक टिप्पणी लिखिए।

(१) बृहत्कथा, (२) वेतालपञ्चाशिका, (३) हाल, (४) गीतगोविन्द, (५) हेमचन्द्र (६) मयूर, और (७) चौरपञ्चाशिका ।

## १९५१

(१) नीचे लिखे प्रश्नो में से किन्हीं दो के उत्तर लिखें ।

(क) कालिदास का प्रकृति-प्रेम, जैसा कि उसके ग्रन्थों में व्यक्त होता है, अपने शब्दों में वर्णन करें ।

(ख) संस्कृत के मुख्य ऐतिहासिक काव्यों का वर्णन करें। भारतीय इतिहास के स्रोत के रूप में वे कहां तक विश्वसनीय हैं ?

(ग) संस्कृत गद्य काव्य की विशेषताएँ क्या हैं ? जो ग्रन्थ आप ने पढ़े हैं, उनसे दृष्टान्त देकर अपने उत्तर का समर्थन करें ।

(२) किन्हीं तीन पर टिप्पणियाँ लिखिये ।

स्वप्नवासवदत्तम्, तन्त्राख्यायिका, मालतीमाधव, कुमारसम्भवम्, नैषधचरितम्, हेमचन्द्र, माघ, कुमारदास, अश्वघोष, भर्तृहरि।

## (९) कुछ महत्त्व-पूर्ण प्रश्न।

(१) यूरोप में संस्कृत के अध्ययन का प्रथमप्रसार करने वाले कुछ मुख्य मुख्य विद्वानों के नाम बताइये।

(२) संस्कृत शिक्षा के दो युग कौन कौन से हैं? हमारी संस्कृत का महत्त्व किसमें है?

(३) भारतीय वर्णमाला की उत्पत्ति की खोज लगाइये। इसके कितने भेद हैं? ईसवी सन् से पूर्व और पश्चात् की संस्कृत का वर्णन कीजिए। (कल. विश्व वि.)

(४) आर्य और वैदिक संस्कृत में क्या भेद है? (कल. विश्व वि.)

(५) भारत की आधुनिक बोलियों की उत्पत्ति की खोज लगाइये। संस्कृत का प्राकृत के साथ क्या सम्बन्ध है? (क. वि.)

(६) संस्कृत कब भाषित भाषा थी और इसमें क्या प्रमाण हैं? (क. वि.)

(७) आर्य या वैदिककालोत्तर युग में ऐतिहासिक महाकाव्य का क्या स्थान था?

(८) महाकाव्यों की दो श्रेणियाँ कौन कौन सी हैं? इनकी विशेषताएँ लिखकर प्रत्येक श्रेणी का एक एक उदाहरण भी दीजिए। (क. वि.)

(९) रामायण और महाभारत के भिन्न भिन्न संस्करण कौन कौन से हैं?

(१०) रामायण और महाभारत का परिचय दीजिए। (क. वि.)

(११) महाभारत का काल बतलाइये। इसके विकास के नाना युगों का वर्णन कीजिए।

(१२) महाभारत के प्रधान प्रधान उपाख्यान कौन कौन से हैं?

(१३) पुराणों का महाभारत के साथ क्या सम्बन्ध है?

(१४) पुराणों के निर्माण-काल पर आपकी राय क्या है? पुराण की भिन्न भिन्न श्रेणियाँ कौन कौन सी हैं? विष्णु या ब्रह्मा या शिव

इनमें से किसी एक की महिमा करने वाले कुछ पुराणों के नाम बतलाइये। ( क. वि. )

(१५) रामायण का मुख्य विषय क्या है? रामायण और महाभारत इन दोनो में अधिक पुराना ग्रन्थ कौन सा है? "रामायण हमारे काव्यों में है" इस कथन की परीक्षा कीजिए। ( क. वि. )

(१६) रामायण के भिन्न भिन्न संस्करणों के सम्बन्ध में आप क्या जानते हैं?

(१७) रामायण-काल पर अपनी सम्मति दीजिए। ( क. वि. )

(१८) जनता पर रामायण का क्या प्रभाव पड़ा?

(१९) संस्कृत काव्यों का काल दिखलाइये। ( क. वि. )

(२०) मैक्समूलर की संस्कृत के पुनरुत्थान के विषय में जो सम्मति है उसका समर्थन या प्रत्याख्यान कीजिए। ( क. वि. )

(२१) कालिदास के काल पर प्रचलित नाना मतो का निरूपण कीजिए। ( क. वि. )

(२२) प्रधान प्रधान काव्यग्रन्थों के नाम बतलाइये। हमारे काव्यों की मुख्य विशेषताएँ क्या हैं? ( क. वि. )

(२३) मुख्य मुख्य गद्य-ग्रन्थ कौन कौन से हैं? क्या आप इनके लिए कोई यथाशक्य ठीक काल निश्चित कर सकते हैं? ( क. वि. )

(२४) संस्कृत के सङ्गीत काव्यों का परिचय दीजिए। उनमें से कुछ का वर्णन कीजिए। ( क. वि. )

(२५) गीतगोविन्द के बारे में क्या जानते हैं? सङ्गीत-काव्यों में इसका स्थान कौनसा है? इसका समय क्या है? ( क. वि. )

(२६) संस्कृत रूपक की उत्पत्ति और वृद्धि का इतिहास निरूपित कीजिए। इसकी विशेषता क्या है और इसकी बनावट कैसी होती है? ( क. वि. )

(२७) कालिदास और भवभूति के रूपकों की मुख्य बातों में तुलना कीजिए। राजशेखर के रूपको के नाम बताइये। इसका समय क्या है?

(२८) संस्कृत की औपदेशिक जन्तुकथा का और इसके नीति (आचार) विषयक साहित्य का परिचय देकर इसका काल-शोधन कीजिए।

स्वप्नवासवदत्तम्, तन्त्राख्यायिका, मालतीमाधव, कुमारसम्भवम्, नैषधचरितम्, हेमचन्द्र, माघ, कुमारदास, अश्वघोष, भर्तृहरि।

## (६) कुछ महत्त्व-पूर्ण प्रश्न।

(१) यूरोप में संस्कृत के अध्ययन का प्रथमप्रसार करने वाले कुछ मुख्य मुख्य विद्वानों के नाम बताइये।

(२) संस्कृत शिक्षा के दो युग कौन कौन से हैं ? हमारी संस्कृत का महत्त्व किसमें है ?

(३) भारतीय वर्णमाला की उत्पत्ति की खोज लगाइये। इसके कितने भेद हैं ? ईसवी सन् से पूर्व और पश्चात् की संस्कृत का वर्णन कीजिए। ( कल. विश्व वि. )

(४) श्रेण्य और वैदिक संस्कृत में क्या भेद है ? ( कल. विश्व वि. )

(५) भारत की आधुनिक बोलियों की उत्पत्ति की खोज लगाइये। संस्कृत का प्राकृत के साथ क्या सम्बन्ध है ? ( क. वि. )

(६) संस्कृत कब भाषित भाषा थी और इसमें क्या प्रमाण हैं ? ( क. वि. )

(७) श्रेण्य या वैदिककालोत्तर युग में ऐतिहासिक महाकाव्य का क्या स्थान था ?

(८) महाकाव्यों की दो श्रेणियाँ कौन कौन सी हैं ? इनकी विशेषताएँ लिखकर प्रत्येक श्रेणी का एक एक उदाहरण भी दीजिए। ( क. वि. )

(९) रामायण और महाभारत के भिन्न भिन्न संस्करण कौन कौन से हैं ?

(१०) रामायण और महाभारत का परिचय दीजिए। ( क. वि. )

(११) महाभारत का काल बतलाइये। इसके विकास के नाना युगों का वर्णन कीजिए।

(१२) महाभारत के प्रधान प्रधान उपाख्यान कौन कौन से हैं ?

(१३) पुराणों का महाभारत के साथ क्या सन्बन्ध है ?

(१४) पुराणों के निर्माण-काल पर आपकी राय क्या है ? पुराण की भिन्न भिन्न श्रेणियाँ कौन कौन सी हैं ? विष्णु या ब्रह्मा या शिव

इनमें से किसी एक की महिमा करने वाले कुछ पुराणों के नाम बतलाइये। ( क. वि. )

(१५) रामायण का मुख्य विषय क्या है? रामायण और महाभारत इन दोनो में अधिक पुराना ग्रन्थ कौन सा है? "रामायण हमारे काव्यों में है" इस कथन की परीक्षा कीजिए। ( क. वि. )

(१६) रामायण के भिन्न भिन्न संस्करणों के सम्बन्ध में आप क्या जानते हैं?

(१७) रामायण-काल पर अपनी सम्मति दीजिए। ( क. वि. )

(१८) जनता पर रामायण का क्या प्रभाव पड़ा?

(१९) संस्कृत काव्यों का काल दिखलाइये। ( क. वि. )

(२०) मैक्समूलर की संस्कृत के पुनरुत्थान के विषय में जो सम्मति है उसका समर्थन या प्रत्याख्यान कीजिए। ( क. वि. )

(२१) कालिदास के काल पर प्रचलित नाना मतो का निरूपण कीजिए। ( क. वि. )

(२२) प्रधान प्रधान काव्यग्रन्थों के नाम बतलाइये। हमारे काव्यों की मुख्य विशेषताएँ क्या हैं? ( क. वि. )

(२३) मुख्य मुख्य गद्य-ग्रन्थ कौन कौन से हैं? क्या आप इनके लिए कोई यथाशक्य ठीक काल निश्चित कर सकते हैं? ( क. वि. )

(२४) संस्कृत के सङ्गीत काव्यों का परिचय दीजिए। उनमें से कुछ का वर्णन कीजिए। ( क. वि. )

(२५) गीतगोविन्द के बारे में क्या जानते हैं? सङ्गीत-काव्यों में इसका स्थान कौनसा है? इसका समय क्या है? ( क. वि. )

(२६) संस्कृत रूपक की उत्पत्ति और वृद्धि का इतिहास निरूपित कीजिए। इसकी विशेषता क्या है और इसकी बनावट कैसी होती है? ( क. वि. )

(२७) कालिदास और भवभूति के रूपकों की मुख्य बातों में तुलना कीजिए। राजशेखर के रूपकों के नाम बताइये। इसका समय क्या है?

(२८) संस्कृत की औपदेशिक जन्तुकथा का और इसके नीति (आचार) विषयक साहित्य का परिचय देकर इसका काल-शोधन कीजिए।

पञ्चतन्त्र का ईसप् की कथाओं के साथ क्या सम्बन्ध है ? (क. वि.)

(२९) वक्ष्यमाण लेखकों या ग्रन्थों पर टिप्पणियाँ लिखिए। (क. वि. प्रश्नों पर आश्रित ):—

व्यास, हरिवंश, अश्वघोष, समुद्रगुप्त, बुद्धचरित, वत्सभट्टि, दिङ्नाग, हरविजय, राघवपाण्डवीय, पद्मगुप्त, सेतुबन्ध, वासवदत्ता, हर्षचरित, बाण, ऋतुसंहार, चौरपञ्चाशिका, बिल्हण, अमरुशतक, गीतगोविन्द, घटकर्प, मृच्छकटिक, नागानन्द, वेणीसंहार, बालभारत, कर्पूरमञ्जरी, कृष्णमिश्र, प्रबोधचन्द्रोदय, पञ्चतन्त्र, कथासरित्सागर, बृहत्कथामञ्जरी, गुणाढ्य, मङ्ख, [ वाक्पतिराजका ] गौडवह, वेतालपञ्चविंशति, विद्धशालभञ्जिका, विशाखदत्त, हाल, वैराग्यशतक, शार्ङ्गधर, सुभाषितावली, कल्हण, राजतरङ्गिणी, जीमूतवाहन, हलायुध, महाभारत, दण्डी, नवसाहसाङ्कचरित, जयदेव, सोमदेव, भारवि, भर्तृहरि।

(३०) भारतीय रूपक की मुख्य मुख्य विशेषताओं का दृष्टान्त निरूपण कीजिए। (क. वि.)

(३१) संस्कृत रूपकों में पात्रानुसार साधारणतया कौन कौन सी प्राकृत भाषाएँ प्रयुक्त हुई हैं ? (क. वि. १९१४,२८ इत्यादि)

(३२) संस्कृत के दो ऐतिहासिक काव्यों का संक्षिप्त वर्णन करके उनके रचयिताओं का नामोल्लेख कीजिए। (क. वि. १९२९)

(३३) भारतीय औपदेशिक जन्तुकथा के पश्चिमीय देशों में जाने के बारे में आप क्या जानते हैं ? (१९२२)

(३४) बृहत्कथा और इसके पश्चिमकालीन रूपान्तरित संस्करणों के बारे में आप जो जानते हैं संक्षेप से लिखिए।

---